कृष्णवामाङ्गसभूता परमा राधिका पुरा । दक्षिणाङ्गात्स्वय सा च वामाङ्गात्कमला यथा ॥१६॥
तेन त्वा सा वृणोत्येव यतस्त्वद्देहसभवा । स्त्रीपुंसौ वै तथैकाङ्गौ यथा प्रकृतिपूरुषौ ॥१७॥
इत्येवमुक्त्वा धाता च ता समर्प्य जगाम स । गान्धर्वेण विवाहेन ता जग्राह हरि स्वयम् ॥१८॥
शय्या रतिकरी कृत्वा पुष्पचन्दनचर्चिताम् । रेमे रमापतिस्तत्र गङ्गया सहितो मुदा ॥१९॥
गां पृथ्वी च गता यस्मात्स्वस्थान पुनरागता । निर्गता विष्णुपादाच्च गङ्गा विष्णुपदी स्मृता ॥२०॥
मूर्छा सम्प्राप सा देवी नवसगममात्रत । रसिका सुखसभोगाद्रसिकेश्वरसयुता ॥२१॥
तद्दृष्ट्वा दु खिता वाणी सापत्न्येर्ष्याविवर्जिता । नित्यमीर्ष्यति ता वाणी न च गङ्गा सरस्वतीम् २२॥
गङ्गया सहितस्यैव तिस्रो भार्या रमापते. । सार्धं तुलस्या पश्चाच्च चतस्रो ह्यभवन्मुने ॥२३॥
इति श्रीब्रह्मवैवर्तमहापुराणे प्रकृतिखण्डे नारदनारायणसम्वादे गङ्गोपाख्यान नाम तृतीयोऽध्याय ॥३॥

चाहिए। तुम देव-पुरुषो मे पुरुष रत्न हो ओर यह स्त्रियो मे स्त्री रत्न है । अत विदग्ध (चतुर पुरुष) का विदग्धा (कलापूर्ण नायिका) के साथ समागम होना चाहिए, क्योकि ऐसा होना सुखकर बताया गया हे। जो मद (नशे) मे आकर किसी उपस्थित कन्या का त्याग करता हे उसे रुष्ट हो कर महालक्ष्मी छोड देती हे ओर अन्यत्र चली जाती हैं, इसमे सशय नही। ओर जो पण्डित होता है वह भी प्रकृति (रूपधारी स्त्री) का अपमान नही करता हे। क्योकि पुरुषगण प्राकृतिक (प्रकृति द्वारा उत्पन्न) ओर स्त्रियाँ प्रकृति की कला हैं। तुम आदि भगवान्, निर्गुण ओर प्रकृति से परे रहने वाले हो—दो भुजाओ को धारण करनेवाले भगवान् श्रीकृष्ण भी अर्द्धाग है ओर अर्द्धाग से चतुर्भुज (विष्णु) हुए हैं । पूर्वकाल मे परमोत्तम राधिकाजी भगवान् श्रीकृष्ण के बाये अग से उत्पन्न हुई है और बाये अग से उत्पन्न कमला (लक्ष्मी) की भाँति यह भी उनके दाहिने अग से उत्पन्न हुई है। इसीलिए यह तुम्हारी देह से उत्पन्न होने के कारण तुम्हारा वरण करना चाहती है, प्रकृति ओर पुरुष की भाँति स्त्री-पुरुष भी (मिल कर) एक ही अग कहे जाते हैं ॥१०-१७॥

इस प्रकार कह कर ब्रह्मा ने उसे उन्हे साप दिया ओर स्वय चले गये। पश्चात् स्वय विष्णु ने गान्धर्व विवाह द्वारा गगा को अपनाया। रति करने के निमित्त पुष्प की चन्दन-चर्चित उत्तम शय्या बना कर रमापति (विष्णु) ने उस पर गगा के साथ अत्यन्त प्रसन्नता से रमण किया। गा (पृथ्वी) मे आकर पुन अपने स्थान लौट आने से 'गगा' और भगवान् विष्णु के पाद (चरण) से निकलने के नाते 'विष्णुपदी' उन्हे कहा जाता है। रसियो मे प्रधान भगवान् विष्णु का समागम होने पर उस नव सगम मात्र से रसीली देवी गगा मूर्च्छित हो गयी। उस अवस्था को देख कर सरस्वती को बडा दुख हुआ क्योकि उन्हे उस समय सापत्न्य (सौत की) ईर्ष्या जाती रही। यद्यपि सरस्वती गगा से नित्य ईर्ष्या करती थी किन्तु गगा ने कभी भी सरस्वती से ईर्ष्या नही की। हे मुने! इस प्रकार रमापति (विष्णु) के गगा समेत तीन ही स्त्रियाँ हे और चौथी स्त्री तुलसी का साथ उसके पश्चात् हुआ है ॥१८-२३॥